जिस पदार्थ में कर्म और गुण आश्रित हैं अर्थात् जो पदार्थ किसी कर्म या गुण का आधार हो और जो समवायि कारण हो उसे द्रव्य कहते हैं। क्रिया और गुण द्रव्य ही में समवेत रहते हैं अतः द्रव्य, क्रिया और गुण का समवायि कारण कहा जाता है। कार्य जिसमें आश्रित होकर उत्पन्न होता हो और जो कार्य से या कार्य जिससे कदापि पृथक् न हो सके उसको समवायि कारण कहते हैं, जैसे तन्तु पट का समवायि कारण है अर्थात् पट तन्तु में समवेत रहता है, द्रव्य गुण और क्रिया का समवायि कारण द्रव्य ही होता है ऐसा नियम है।

द्रव्य नौ हैं।

१ पृथिवी ( Earth )　　२ जल ( Water )
३ तेज ( Fire )　　४ वायु ( Air )
५ आकाश ( Ether )　　६ काल ( Time )
७ दिशा ( Space )　　८ आत्मा ( Self )
९ मन ( Mind )

इनमें पृथिवी, जल, तेज, वायु और मन ये पांच सगुण सक्रिय हैं शेष चार सगुण किन्तु निष्क्रिय हैं, वैशेषिक वालों ने भी ये ही नौ द्रव्य माने हैं।

पृथ्वी, जल, तेज, वायु, और आकाश, ये पांच महाभूत हैं, गन्ध, रस, रूप, स्पर्श और शब्द ये इनके अनुक्रम से विशेष गुण हैं, किन्तु भूतान्तरानुप्रवेशजन्य गुणवृद्धि निम्न प्रकार होती है।

**आकाश—शब्द,**
**वायु—शब्द, स्पर्श,**
**तेज—शब्द, स्पर्श, रूप**
**जल—शब्द, स्पर्श, रूप, रस,**
**पृथ्वी—शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध,**

आकाश, वायु तेज, जल और पृथ्वी ये उत्तरोत्तर अनुक्रम से उत्पन्न होते है अतः पूर्व पूर्व उत्पन्न हुए भूत के गुणका उत्तरोत्तर उत्पन्न होते हुए भूत में अनुप्रवेश होता है। पृथिवीमें खरत्व, जलमें द्रवत्व, वायु में चलत्व, तेजमें उष्णत्व और आकाश में अवकाश ये इनके स्पर्शनेन्द्रियविज्ञेय असाधारण लक्षण हैं।

सुश्रुतसंहिता के अनुसार गुणप्राधान्यविभाग—

१. आकाश—सत्वप्रधान।

२. वायु—रजः प्रधान।

३. तेज—सत्व रजः प्रधान।

४. जल—सत्व तमः प्रधान।

५. पृथ्वी—तमः प्रधान।

पृथिव्यादि कार्य द्रव्य तीन विभाग में विभक्त होता है—शरीर, इन्द्रिय और विषय।

शरीर—शीर्यते इति शरीरम्, जो प्रतिक्षण क्षीण होता है वह शरीर है, समग्र चेष्टाओंका सर्व इन्द्रियों का तथा सर्व सुखदुःख का आश्रय शरीर है अर्थात् शरीर के बिना आत्मा को सुख दुःख इत्यादि भोग नहीं हो सकता अतः शरीर ही को भोगायतन कहते हैं।

इन्द्रिय—शरीरसंयुक्त ऐसा ज्ञान का कारण इन्द्रिय है वह स्वयं अतीन्द्रिय है, अथवा शब्दभिन्न विशेष गुण का आश्रय न होते हुए ज्ञान हेतु जो मनका संयोग उसका आश्रय हो वह इन्द्रिय है, अर्थात् जहां मनका संयोग होने से ज्ञान होता है तथा जहां शब्द भिन्न कोई विशेषगुण रहता नहीं है वह इन्द्रिय है। श्रोत्रेन्द्रिय में शब्द गुण रहता है इसलिये शब्दभिन्न ऐसा कहा है।

विषय—साक्षात् या परम्परया जो उपभोग का साधन हो और जन्य द्रव्य भी हो उसको विषय कहते हैं अथवा शरीर और इन्द्रिय से भिन्न हो और भोग का साधन हो उसको विषय कहते हैं।

शरीर दो प्रकार का होता है योनिज और अयोनिज। शुक्र शोणित संयोग का नाम योनि है उसके द्वारा उत्पन्न होने वाला शरीर योनिज कहलाता है, उससे भिन्न अयोनिज। जल, तेज, वायु और आकाश के शरीर अयोनिज होते हैं पार्थिव शरीर योनिज और अयोनिज ऐसे दो प्रकार का होता है, इनमें योनिज शरीर जरायुज और अण्डज ऐसे दो प्रकार का होता है, और अयोनिज शरीर भी स्वेदज और उद्भिज्ज ऐसे दो प्रकार का होता है, मनुष्य इत्यादि का शरीर जरायुज है, पक्षी इत्यादि का शरीर अण्डज है, कृमि इत्यादि का शरीर स्वेदज है और वृक्ष इत्यादि का शरीर उद्भिज्ज है।

इन्द्रियां पञ्चमहाभूतविकार समुदायरूप हैं तथापि उनमें जिस भूत की प्रधानता होती है उसके विशेष गुण का ही वह ग्रहण कर सकती है अत: उस भूत के नाम से उसका व्यवहार होता है।

१. नासिका के अग्रभाग में रहती हुई गन्धग्राहक घ्राणेन्द्रिय पार्थिव है।
२. जिह्वा के अग्रभाग में रहती हुई गन्ध ग्राहक रसनेन्द्रिय जलीय है।
३. कृष्णतारा के अग्रभाग में रहती हुई रूप ग्राहक चक्षु इन्द्रिय तैजस है।

४. सर्वशरीरव्यापी स्पर्शग्राहक स्पर्शनेन्द्रिय वायवीय है।
५. कर्णशष्कुली से अवच्छिन्न शब्दग्राहक श्रोत्रेन्द्रिय आकाशीय है।

पार्थिक विषय तीन प्रकारका है मिट्टी, पाषाण और स्थावर; पृथ्वी के प्रदेश, प्राकार, ईंट इत्यादि मिट्टी के विकार हैं, पर्वत, मणि हीरा, सुवर्ण, गेरू इत्यादि पाषाण हैं, तृण, औषधि वृक्ष इत्यादि स्थावर हैं।

जलीय विषय—सरित् समुद्र बर्फ, ओले इत्यादि है।
तैजस विषय—भौम, दिव्य, उदर्य ऐसे तीन प्रकारक है।
भौम—काष्ठेन्धनजन्य लौकिक अग्नि आदि,
दिव्य—अप् इन्धनवाला सूर्य, चन्द्र, विद्युत् आदि,
उदर्य —अन्न आदि का परिपाक करने वाला जठराग्नि आदि

**वायवीय विषय—**अनूभूयमान स्पर्शका आश्रयरूप वायु, हवा, आंधी, भक्कड़ आदि,

शरीर, इन्द्रिय और विषय को छोड़कर चतुर्थ कार्यरूप प्राणवायु शरीर के भीतर रस मल और धातु का संचालन धारण और विकार करता है वह एक है तो भी क्रिया के भेद से अपान, व्यान, उदान, समान आदि संज्ञा को धारण करता है।

**आकाशीय विषय—**अनुभूयमान शब्द का आश्रयरूप आकाश।

**संक्षेपमें—**शब्द, स्पर्श, रूप, रस, और गन्ध ये श्रोत्र, त्वचा, नेत्र, जिह्वा और नासिका के विषय हैं।

जल [ १४ ]
सामान्य गुण
संख्या
परिमाण
पृथक्त्व
संयोग
विभाग
परत्व
अपरत्व
गुरुत्व
द्रवत्व
संस्कार ( वेग )
शब्द
स्पर्श
रूप
विशेष गुण
रस
तेज ( ११ )
सामान्य गुण
संख्या
परिमाण
पृथक्त्व
संयोग
विभाग
परत्व
अपरत्व
संस्कार ( वेग )
शब्द
स्पर्श ( उष्ण )
विशेष गुण
रूप

वायु ( १० )
सामान्य गुण
संख्या
परिमाण
पृथक्त्व
संयोग
विभाग
परत्व
अपरत्व
संस्कार ( वेग ) ( चलत्व )
शब्द
विशेष गुण
स्पर्श
आकाश ( ६ )
सामान्य गुण
संख्या
परिमाण
पृथक्त्व
संयोग
विभाग
विशेष गुण
शब्द
पार्थिव
शरीर
इन्द्रिय
विषय (गन्ध)
योनिज
अयोनिज
जरायुज-अंडज
स्वेदज
उद्भिज्ज
घ्राण
मृद्-पाषाण-स्थावर

जलीय
शरीर
इन्द्रिय
विषय (रस)
अयोनिज
रसन
सरित्–समुद्र–हिम–करक

तैजस
शरीर
इन्द्रिय
विषय (रूप)
अयोनिज
चक्षु
भौम दिव्य उदर्य

वायवीय
शरीर
इन्द्रिय
विषय (स्पर्श)
अयोनिज
त्वचा
स्पर्शाश्रय वायु

आकाशीय
शरीर
इन्द्रिय
विषय (शब्द)
अयोनिज
श्रोत्र
शब्दाश्रय आकाश

॥ अथ कालनिरूपणम् ॥

**कालो निमित्तं कार्याणां सर्वाधारस्तथा मतः ।**
**परापरत्वधीहेतुर्नित्यो व्यापक उच्यते ॥**
**उपाधिभेदादेकोपि क्षणादिव्यवहारभाक् ॥**

भाषा—

काल कार्यमात्र का साधारण कारण, सभी पदार्थों का आधार, पर और अपर व्यवहार में कारणभूत, नित्य और व्यापक होता है, और वह एक होनेपर भी उपाधिभेदसे क्षण आदि व्यवहार के योग्य होता है ।

---

टिप्पणी—

समयसमागतं कालं लक्षयति काल इति । कार्याणामुत्पत्तिमतां निमित्तं कारणं यः स काल इत्यर्थः । तथा चोक्तं, नित्येष्वभावादनित्येषु भावात्कारणे कालाख्येति ( वै० सू० १-२-६ ] इति शब्दो हेतौ, इति हेतोः कारणे सर्वोत्पत्तिमत्कारणे काल इत्याख्या । हेतुमाह नित्येष्वभावात् अनित्येषु भावादिति । नित्येषु युगपज्जातः, चिरंजातः, क्षिप्रंजातः, इदानीं जातः, दिवा जातः, रात्रौ जात इत्यादिप्रत्ययस्याभावात्, अनित्येषु घटपटादिषु यौगपद्यादिप्रत्ययानां भावात् अन्वयव्यतिरेकाभ्यां कारणं काल इत्यर्थः (उपस्कार०) कालः परापरव्यतिकरयौगपद्यायौगपद्यचिरक्षिप्रप्रत्ययलिङ्गम्, तेषां विषयेषु पूर्वप्रत्ययविलक्षणानामुत्पत्तावन्यनिमित्ताभावाद्यदत्रनिमित्तं स कालः ( प्रशस्त० ) तथाहि "इदानीं घटोस्ति" इत्यादिप्रतीतिः सूर्यस्य गतिरूपां क्रियां विषयीकरोति, तत्र क्रियाया घटरूपकार्येण कश्चित्सम्बन्धो वाच्यः, स च न संयोगरूपः, द्रव्ययोः स इति नियमात्, न च समवायरूपः, अन्यनिष्ठक्रियाया अन्यत्र समवायासंभवात् अपितु स्वसमवायिसंयुक्तसंयोगाख्यः, अत्र स्वं–गतिरूपा क्रिया तत्समवायी ( तदाश्रयरूपः ) सूर्यः, तेन संयुक्तः कालः तेन घटस्य सयोगः, इत्थं च तस्य

सर्वाधारत्वमपि युक्तम् "कालः सर्ववान्" इति प्रतीत्या सर्वाधारत्वेन कालस्य सिद्धेः । सर्वकार्याणां चोत्पत्तिस्थितिविनाशहेतुस्तद्व्यपदेशात् [ प्रशस्त० ] तदुक्तं संकलयति कालयति वा भूतानीति कालः [सु० सू० ६-३] प्रमाणान्तरं दर्शयति परापरत्वेति, परत्वापरत्वधियो हेतुरसाधारणं निमित्तं काल इति, अयमस्मात्कनिष्ठः, इत्येकस्मिन्भ्रातरि अपरत्वप्रत्ययः, अयमस्माज्ज्येष्ठः इत्यपरस्मिन्भ्रातरि परत्वप्रत्ययः, अनयोर्हेतुर्यः स कालः । नित्यो विभुश्च, कालो हि नाम स्वयंभूरनादिमध्यनिधन इत्युक्तेः, एकोऽपि स क्षणादिव्यवहारं भजते, क्षण, लव, निमेष काष्ठा, कला, मुहूर्त, याम, अहोरात्र, अर्धमास, मास, ऋतु, अयन, संवत्सर, युग, कल्प मन्वन्तर, प्रलय, महाप्रलयव्यवहारहेतुः [प्रशस्त०] कालः पुनः परिणामः [च० वि० ८-८७] परिणाम इति परिणामी ऋत्वयनादि-रूपः कालः ( चक्र० ) कालः पुनः संवत्सरः [ च० वि० ८-१२५ ] तस्य संवत्सरात्मनो भगवानादित्यो गतिविशेषेण, अक्षिनिमेष, कला काष्ठा, मुहूर्त अहोरात्र, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, संवत्सर, युग प्रविभागं करोति ( सु० सू० ६-३ ) एवं भूतभविष्यद्वर्तमानोपाधिभेदात्कालव्यपदेशः । उपाधयो हि भूता भविष्यन्तो वर्तमाना भवन्ति न कालः, तदुक्तं ससूक्ष्मामपि कलां न लीयत इति कालः ( सु० सू० ६-३ ) इति ।

जगमें जितने भी कार्य अर्थात् उत्पत्तिवाले पदार्थ हैं वे सब काल द्वारा ही उत्पन्न होते हैं । काल उन सबका निमित्त कारण है । भिन्न भिन्न पदार्थों का एक साथ होना, देरसे होना, शीघ्रता से होना, वर्तमानकाल में होना, दिनमें होना, रात्रि में होना, इत्यादि ज्ञान अनित्य—उत्पत्तिमान द्रव्य में ही होता है नित्य द्रव्य के सम्बन्ध में ऐसा कोई ज्ञान होना सम्भव नहीं है, यह ज्ञान जिससे होता है उसको काल कहते हैं । इदानीं घटोऽस्ति इत्यादि जो ज्ञान होता है वह सूर्य की क्रिया—गति को विषय करता है अतः सूर्य की क्रिया तथा घट रूप कार्य का कोई सम्बन्ध अवश्य होना चाहिए किन्तु वह सम्बन्ध संयोग रूप तो हो नहीं सकता क्योंकि संयोग तो द्रव्यों का ही होता है और यहां तो घट एक ही द्रव्य है दूसरी तो क्रिया है । वैसे समवाय सम्बन्ध भी नहीं हो सकता क्योंकि क्रिया सूर्य में है उसका घट में समवाय कैसे बन सकता है । अतः स्वसमवायिसंयुक्तसंयोग

सम्बन्ध मानना होगा। स्व—सूर्यक्रिया, उसका समवायी—आश्रय है सूर्य, उससे संयुक्त जो काल उसके साथ घटका संयोग है इस सम्बन्ध से काल को सर्व कार्य का आधार कहना भी उचित होता है। सर्व कार्य की उत्पत्ति, स्थिति और विनाश का हेतु भी काल है क्योंकि उत्पत्ति काल, स्थितिकाल, विनाशकाल, इत्यादि काल का ही व्यपदेश होता है। यह इससे छोटा है यह इससे बडा है इत्यादि परत्व अपरत्व का जो ज्ञान होता है वह भी काल से ही होता है। यह काल नित्य विभु और एक है, उपाधिके भेद से इसका क्षण, लव, निमेष, इत्यादि रूप से व्यवहार होता है, भूत भविष्यत् और वर्तमान भी काल की उपाधि है। काल तो एक ही है केवल उपाधि के अनुकूल भूत भविष्यत् और वर्तमानता का काल में आरोप किया जाता है। जिस कार्य का भाव था किन्तु अब अभाव होगया वह कार्य हुआ भूत, जिस कार्य का अभाव है किन्तु भाव होने की संभावना है वह कार्य हुआ भविष्यत् और जिस कार्य का अभाव था किन्तु अब भाव है वह कार्य हुआ वर्तमान। इस प्रकार कार्य भूत भविष्यत् और वर्तमान है न कि काल, तथापि कार्यरूप उपाधि से काल में भूत भविष्यत् वर्तमानता का कथन कियाजाता है। परत्व अपरत्व इत्यादि गुण का आश्रय होने से काल द्रव्य है।

॥ अथ दिङ्निरूपणम् ॥

**दूरान्तिकादिधीहेतुः प्राच्यादिव्यपदेशभाक् ।**
**उपाधिभेदादेकापि नित्या विभ्वी दिगीरिता ॥**

भाषा

दिशा एक नित्य और विभु होने पर भी उपाधिवशात् दूर, समीप पूर्व, पश्चिम, इत्यादि व्यवहार से व्यावहृत होती है ।

---

टिप्पणी—

दिशं निरूपयति दूरान्तिकेति, दूरत्वमन्तिकत्वं च दैशिकं परत्वमपरत्वं च बोद्धव्यं, तद्बुद्धेरसाधारणं बीजं दिगेव । तथाहि समीपदेशस्थितं घटादिमूर्तद्रव्यापेक्षया दूरदेशस्थितघटादि मूर्तद्रव्ये दैशिकं परत्वम्। एते परत्वापरत्वे असमवायिकारणजन्ये जन्यगुणत्वात् घटनिष्ठरूपवत्, असमवायिकारणं च संयोगः स च द्रव्ययोः, घटादि एकं द्रव्यं विद्यतेऽपरं चापेक्ष्यते सा च दिक्। तथा चोक्तम् "इत इदमिति यतस्तद्दिश्यं लिङ्गम्" ( वै० सू० २-२-१० ) तथा च अस्मादिदं दूरमस्मादिदमन्तिकमिति दैशिकपरत्वापरत्वबुद्धिर्यतस्तद्दिगनुमापकं लिङ्गमित्यर्थः। मूर्तद्रव्यमवधिं कृत्वा मूर्तेष्वेव द्रव्येषु एदस्मादिदं पूर्वेण, दक्षिणेन, पश्चिमेन, उत्तरेण, पूर्वदक्षिणेन, दक्षिणापरेण, अपरोत्तरेण, उत्तरपूर्वेण, च अधस्तात्, उपरिष्टाच्चेति दश प्रत्यया यतो भवन्ति सा दिगिति (प्रशस्त०) यद्यपि दिगेकैव तथाप्युपाधिभेदात्प्राच्यादिभेदव्यवहारः ।

क्रियोपनायकात्कालात्संयोगोपनायिका दिक्पृथगेव, नियतोपाध्युन्नायकः कालोऽनियतोपाध्युन्नायिका दिक्, भवति हि यदपेक्षया यो वर्तमानः स तदपेक्षया वर्तमान एव, दिगुपाधौ तु नैवं नियमः, यं प्रति या प्राची तं प्रत्येव कदाचित्तस्याः प्रतीचीत्वात् । (उपस्कार०) सा च एका विभ्वी नित्या जगदाधारा निखिलकार्यनिमित्तकारणं च ।

दूरत्व माने दैशिक परत्व, और अन्तिकत्व माने दैशिक अपरत्व, दूरत्व तथा अन्तिकत्व का हेतु दिशा है अर्थात् यह वस्तु इससे दूर है यह वस्तु इसके समीप है ऐसा ज्ञान जिससे होता है उसको दिशा कहते हैं समीपदेश में रहे हुए घटादि मूर्तद्रव्य की अपेक्षा दूर देश में रहे हुए घटादि मूर्तद्रव्यमें दिशाकृत परत्व एवं दूरदेश में रहे हुए घटादि मूर्तद्रव्य की अपेक्षा समीप देश में रहे हुए घटादिमूर्तद्रव्य में दिशाकृत अपरत्व होता है, यह परत्व-अपरत्व घटमें रहे हुए रूप के समान जन्यगुण होने से असमवायिकारण द्वारा जन्य होना चाहिये और असमवायिकारण संयोग तो दोनों द्रव्यों का ही हो सकता है, यहां घटादि एक द्रव्य तो है और दूसरा होना चाहिए, वह है दिशा। वैशेषिकदर्शनमें भी कहा है कि यह इससे दूर है यह इसके समीप है ऐसा ज्ञान ही दिशा की सिद्धि के लिये पूरा सबूत है, किए मूर्तद्रव्य को अवधि बनाकर दूसरे मूर्तद्रव्य में यह इससे पूर्व में है, पश्चिम में है दक्षिण में है, उत्तरमें है, अग्निकोण में है, नैर्ऋत्य कोण में है, वायु कोणमें है, ईशान कोणमे है; नीचे है और ऊपर है ऐसे दश प्रकार का ज्ञान दिशा द्वारा ही होता है, और कार्यमात्र में निमित्त कारण है, यह दिशा भी वास्तविक एक विभु और नित्य है तथापि उपाधि के भेद से विभिन्न व्यवहार होता है।

कालिक परत्व, अपरत्व जैसे सापेक्ष है वैसे दैशिक परत्व, अपरत्व भी सापेक्ष होता है किन्तु काल, सूर्यादिमूर्त पदार्थों की गति आदिक्रिया द्वारा निरूपित होता है और दिशा सूर्यादिमूर्तपदार्थों के संयोग द्वारा निरूपित होती है। कालिक सम्बन्ध नियत होता है जैसे--जिसकी अपेक्षा से हम काल को वर्तमान काल कहते हैं उसकी अपेक्षा वह काल वर्तमान काल ही रहता है उसमें कुछ फर्क नहीं होसकता, अथवा जिस कनिष्ठ भ्राता की अपेक्षा से ज्येष्ठ भ्राता में ज्येष्ठता आती है उसकी अपेक्षा कभी भी उसमें कनिष्ठता नहीं आसकती किन्तु दिशा के लिये ऐसा नहीं है। जिस व्यक्ति की अपेक्षा अब हम जिस प्रदेश का प्राची स्वरूप से व्यवहार करते हैं उस व्यक्ति की अपेक्षा भी किसी समय वह प्रदेश प्रतीची भी बन सकता है, अर्थात् कालिक सम्बन्ध

निश्चित है और दैशिक सम्बन्ध अनिश्चित होता है जैसे द्वारकास्थित पुरुष को उज्जयिनी पूर्व होती है किन्तु कालान्तर में वह पुरुष काशी पहुंच जाय तब वही उज्जयिनी उसके लिये पश्चिम होसकती है, किन्तु काल में वैसा नहीं हो सकता, जैसे हमारे लिये जो भूतकाल है वह हमारे लिये कभी वर्तमान या भविष्य नहीं हो सकता.

काल और दिशा

सामान्यगुण

संख्या—एक

परिमाण—विभु

पृथक्त्व

संयोग

विभाग.

अथाऽऽत्मनिरूपणम्

**ज्ञानाधिकरणं ह्यात्मा निर्विकारोऽद्वितीयकः ।**
**अनादिनिधनो व्यापी जीवः सोपाधिकस्तु सः ॥**
**उपाधिपरिनिर्मुक्तः केवलत्वं प्रपद्यते ॥**

भाषा—

आत्मा ज्ञान का अधिकरण, निर्विकार, अद्वितीय, अनादि, अनन्त और व्यापक है। और वही उपाधिविशिष्ट होने से जीवपद वाच्य होता है। उपाधियों से रहित होकर जीव केवल विशुद्ध आत्मस्वरूप होता है।

टिप्पणी—

अवसरसङ्गत्याऽऽत्मानं निरूपयिष्यन्नाह ज्ञानेति, इन्द्रियार्थसन्निकर्षजन्यं ज्ञानं पृथिव्याद्यष्टद्रव्यातिरिक्तद्रव्याश्रितं पृथिव्याद्यष्टद्रव्यानाश्रितत्वे सति गुणत्वात् यच्च यदनाश्रितं तत्तद्व्यतिरिक्ताश्रितं स्याद्यथा पृथिव्याद्यनाश्रितः शब्दः पृथिव्याद्यतिरिक्ताऽऽकाशाश्रितः, तस्माज्ज्ञानाधिकरणं पृथिव्याद्यष्टद्रव्याति-

रिक्तद्रव्यमात्मा सिद्धः, ज्ञानं न भूतगुणो मानसप्रत्यक्षविषयत्वात्, न च भूतगुणा मानसप्रत्यक्षविषया यथा रूपं, तथा च न दिक्कालमनसां गुणो विशेषगुणत्वात्, दिगादीनां विशेषगुणाभावात्, अतो ज्ञानमात्मगुण एव। एतेनात्मानो ज्ञानवत्वं सिद्धं न चौपनिषदानामिव ज्ञानरूपः, चेतनावान्यतश्चात्मेति गुणवत्वोक्तेः, आत्मनश्च द्रव्यत्वप्रतिज्ञा च गुणवत्व एव सुसङ्गच्छेत, आत्मा च सगुणः ( च० सू० ३०-४ ) इति च सगुणत्वं स्पष्टमुक्तम्, सत्वभूतगुणैन्द्रियैः। चैतन्येकारणम्। ( च० सू० १-५६ ) सत्वं बुद्ध्यहंकारमनांसि तेषां गुणाः सत्वरजस्तमांसि भूतगुणाः शब्दादयः, इन्द्रियाणि चक्षुरादीनि तैश्चैतन्याभिव्यक्तौ कारणं भवति। अतएव सत्वादीनां ज्ञानकारणानां सर्वत्रासंभवात्सर्वगतेप्यात्मनि न सर्वत्र प्रदेशे ज्ञानं भवति। तदुक्तं—

आत्मा ज्ञः करणैर्योगाज्ज्ञानं त्वस्य प्रवर्तते।
करणानामवैमल्यादयोगाद्वा न प्रवर्तते॥
पश्यतोपि यथादर्शे सङ्क्लिष्टे नास्ति दर्शनम्॥
तत्वं जले वा कलुषे चेतस्युपहते तथेति॥

न चैतावताऽऽत्मनो ज्ञानाभाव आक्षेप्यः, न चात्मा सत्स्विन्द्रियेषु ज्ञः, असत्सुवा भवत्यज्ञः,

न कर्तुरिन्द्रियाभावात्कार्यज्ञानं प्रवर्तते।
या क्रिया वर्तते भावैः सा विना तैर्न वर्तते॥
जानन्नपि मृदोऽभावात्कुंभकृन्न प्रवर्तते।
इन्द्रियाणि च संक्षिप्य मनः संक्षिप्य चञ्चलम्॥
प्रविश्यात्मानमात्मज्ञः स्वे ज्ञाने पर्यवस्थितः।
सर्वत्रावहितज्ञानः सर्वभावान्परीक्षते॥
निवृत्तेन्द्रियवाक्चेष्टः सुप्तः स्वप्नगतो यदा।
विषयान्सुखदुःखे च वेत्ति नाज्ञोप्यतः स्मृतः॥
नात्मज्ञानादृते चैकं ज्ञानं किञ्चित्प्रवर्तते।
ज्ञः साक्षीत्युच्यते नाज्ञः साक्षीत्वात्मा यतः स्मृतः॥
सर्वे भावा हि सर्वेषां भूतानामात्मसाक्षिकाः।
तस्माज्ज्ञः प्रकृतिश्चात्मा द्रष्टा कारणमेव चेति॥

निर्विकारः दोषरहितः विकारशब्देन जायते अस्ति विपरिणमते वर्धते अपक्षीयते विनश्यतीत्येवं यास्कोक्तषड्भावविकारग्रहणं तेन रहितः, अथवा रागद्वेषादि द्वन्द्वविरहः, निर्विकारः परस्त्वात्मेत्युक्तेः ( च० सू० १–५६ ) अद्वितीय एक एव, अनादिनिधनः जन्ममरणरहितः प्रभवो नह्यनादित्वाद्विद्यते परमात्मनः इत्युक्तेः–व्यापी व्यापको विभुः अव्यक्तमात्मा क्षेत्रज्ञः शाश्वतो विभुरव्यय इत्युक्तेः अतीन्द्रियः नैकः कदाचिद्भूतात्मा लक्षणैरुपलभ्यते। विशेषोनुपलभ्यस्य तस्य नैकस्य विद्यते इत्युक्तेः। स एव चेतनाधातुरूपः परमात्मा सत्वरूपोपाधिविशिष्टो जगदुत्पत्तिस्थितिलयान्करोति विविधानि देवतिर्यङ्मनुष्यादिशरीराणि बिभर्ति स विश्वकर्मा स च विश्वरूपः स चेतनाधातुरतीन्द्रियश्च स नित्ययुक्सानुशयः स एवेत्युक्तेः।

तत्र पूर्वं चेतनाधातुः सत्त्वकरणो गुणग्रहणाय प्रवर्तते स हि हेतुः, कारणं, निमित्तं, अक्षरं, कर्ता, मन्ता, वेदिता, बोद्धा, द्रष्टा, धाता, ब्रह्मा, विश्वकर्मा, विश्वरूपः, पुरुषः, प्रभवः अव्ययः, नित्यः, गुणी, ग्रहणं, प्रधानं, अव्यक्तं, जीवः, ज्ञः, पुद्गलः, चेतनावान्, विभुः, भूतात्मा, चेन्द्रियात्मा, चान्तरात्मा इति। यथा प्रलयात्यये सिसृक्षुर्भूतानि अक्षरभूत आत्मा सत्वोपादानः पूर्वतरमाकाशं सृजति……तथा देहग्रहणेपि प्रवर्तमानः पूर्वतरमाकाशमेवोपादत्त इत्युक्तेः ( च० शा० ४–८ ) गर्भात्मा हि अन्तरात्मा तं जीव इत्यचक्षते, अजरं, अमरं, अक्षयं अभेद्यं, अच्छेद्यं, अलोड्यम्, विश्वरूपं, विश्वकर्माणं, अव्यक्तं, अनादि, अनिधनं, अक्षरमपि ( च-शा० ३–८ ) निर्विकारः परस्त्वात्मा सर्वभूतानां निर्विशेषः, सत्वशरीरयोस्तु विशेषाद्विशेषोपलब्धिः ( च-शा-४-३२ ) एष राशिपुरुषः कर्मपुरुषः संयोगपुरुषः इत्यादि शब्दैरुच्यते षड्धात्वात्मकः, खादयश्चेतनाषष्ठा धातवः पुरुषः स्मृतः ( च–शा–१–१६ ) पृथिव्यापस्तेजोवायुराकाशं ब्रह्मचाव्यक्तमिति एत एव च षड्धातवः समुदिताः पुरुष इति संज्ञां लभन्ते ( च० शा० ५--४ ) षड्धातुरेवायं पुरुषः भवति। धातवः पुनः पञ्चभूतानि ब्रह्म च यदव्यक्तम्। (भेल०) अत्र पञ्चभूतग्रहणेन शब्दादिविषयपञ्चकस्य इन्द्रियदशकस्य च ग्रहणं तेषां भौतिकत्वात् चेतनाशब्देनावशिष्टानां मनोबुद्ध्यहङ्काराणाम्, मनो मनोर्थो बुद्धिः ( साहङ्कारा ) आत्मा चेत्यध्यात्मद्रव्यगुणसंग्रहः ( च० सू० ८-१३ ) इत्युक्तेः। एतेन तत्वचतुर्विंशतिः परिगृहीता।

स एवोपादानभेदेन चतुर्विंशतिक उक्तः, बुद्धीन्द्रियमनोर्थानां विद्याद्योगधरं परम्। चतुर्विंशतिको ह्येष राशिः पुरुषसंज्ञकः इति, पुनश्च धातुभेदेन चतुर्विंशतिकः स्मृत इति ( च० शा० १ ) तत्रानि तु मनो दशेन्द्रियाण्यर्थाः प्रकृतिश्चाष्टधातुकी, अत्र पूर्वार्धेन बुद्धीन्द्रियाणि पञ्चैव पञ्च कर्मेन्द्रियाणि च समनस्काश्च पञ्चार्था विकारा इति संज्ञिताः ( च० शा० १-६४ ) इत्युक्ताः षोडश विकाराः, उत्तरार्धेन, खादीनि बुद्धिरव्यक्तमहङ्कारस्तथाष्टमः, भूतप्रकृतिरुद्दिष्टा ( च० शा० १-६५ ) इत्युक्ता अष्टौ प्रकृतयश्च गृहीताः। अयं राशिपुरुष उत्पत्तिधर्मा, विपरीतस्तु हेतुजः ( च० शा० ) पुरुषो राशिसंज्ञस्तु मोहेच्छाद्वेषकर्मजः, ( च० शा० ) कर्ता भोक्ता च, न हि अन्यः सुखदुःखयोः कर्ता, ( च० शा० ३-६ ) संयोगाद्वर्तते सर्वम्। अत्र कर्मफलं चात्र ज्ञानं चात्र प्रतिष्ठितम्। अत्र मोहः सुखं दुःखं जीवितं मरणं स्वता ( च० शा० १ ) आत्मानमेव मन्येत कर्तारं सुखदुःखयोः ( च० नि० ७ ) संयोगपुरुषस्येष्टो विशेषो वेदनाकृतः ( च० शा० ) स चापि विभुः, तथाहि—

देही सर्वगतोऽप्यात्मा स्वे स्वे संस्पर्शनेन्द्रिये।
सर्वाः सर्वाश्रयस्थास्तु नात्मातो वेत्ति वेदनाः॥
विभुत्वमतएवास्य यस्मात्सर्वगतो महान्।
मनसश्च समाधानात्पश्यत्यात्मा तिरस्कृतम्॥
नित्यानुबन्धं मनसा देहकर्मानुपातिना।
सर्वयोनिगतं विद्यादेकयोनावपि स्थितम्॥
यथास्वेनात्मनाऽऽत्मानं सर्वः सर्वासु योनिषु।
प्राणैस्तं त्रयते प्राणी नह्यन्योस्त्यस्य तन्त्रकः॥
वशी तत्कुरुते कर्म यत्कृत्वा फलमश्नुते।
वशी चेतः समाधत्ते वशी सर्वं निरस्यति॥
आदिर्नास्त्यात्मनः क्षेत्रपारंपर्यमनादिकम्।
अतस्तयोरनादित्वात्किं पूर्वमिति नोच्यते॥
रूपस्य ( शरीरस्य ) सत्वस्य च सन्ततिर्या।
नोक्तस्तदादिर्नहि सोस्ति कश्चित्॥

अतीन्द्रियैस्तैरतिसूक्ष्मरूपै-
रात्मा कदाचिन्न वियुक्तरूपः ॥
न कर्मणा नैव मनोमतिभ्यां ।
नचाप्यहङ्कारविकारदोषैः ॥
न ह्यसत्वः कदाचिदात्मा ।

सत्वसंयोगश्चायमनादिर्मोक्षपर्यन्तस्थायी गतिप्रवृत्त्योस्तु निमित्तमुक्तं मनःसंदोषं बलवच्च कर्म, मोहेच्छाद्वेषमूला प्रवृत्तिः ।

एवमहङ्कारादिभिर्भ्राम्यमाणो नातिवर्तते प्रवृत्ति सा च मूलमघस्य ।

अव्यक्ताद्व्यक्ततां याति व्यक्तादव्यक्ततां पुनः ।
रजस्तमोभ्यामाविष्टश्चक्रवत्परिवर्तते ।
येषां द्वंद्वे परासक्तिरहङ्कारपराश्च ये ।
उदयप्रलयौ तेषां न तेषां ये त्वतोऽन्यथा ॥

कर्मानुरूपः प्रेत्यभाव आतिवाहिकशरीरद्वारा औपचारिकौ जन्ममृत्यू न साक्षात्सर्वव्यापकत्वादात्मनः, तदुक्तं, सतो हि अवस्थान्तरगमनमात्रमेव हि जन्म चोच्यते ।

योनास्य खलु मनोभूयिष्ठं तेन द्वितीयायामाजातौ संप्रयोगो भवति ॥

भूतैश्चतुर्भिः सहितः सुसूक्ष्मै-
र्मनोजवो देहमुपैति देहात् ॥
कर्मात्मकत्वात्—
भूतानि चत्वारि तु कर्मजानि ।
यान्यात्मलीनानि विशन्ति गर्भम् ॥
भवन्ति येत्वाकृतिबुद्धिभेदाः
रजस्तमस्तत्र च कर्महेतुः ।
उपधा हि परो हेतुर्दुःखदुःखाश्रयप्रदः ॥
त्यागः सर्वोपधानां च सर्वदुःखव्यपोहकः ।
कोषकारो यथाह्यंशूनुपादत्ते वधप्रदान् ॥

उपादत्ते तथार्थेभ्यस्तृष्णामज्ञः सदातुरः।
यस्त्वग्निकल्पानर्थाञ्ज्ञो ज्ञात्वा तेभ्यो निवर्तते।
अनारंभादसंयोगात्तद्दुःखं नोपतिष्ठते॥
इच्छाद्वेषादिका तृष्णा सुखदुःखात्प्रवर्तते।
तृष्णा च सुखदुःखानां कारणं पुनरुच्यते।
स्पर्शनेन्द्रियसंस्पर्शः स्पर्शो मानस एव च।
द्विविधः सुखदुःखानां वेदनानां प्रवर्तकः॥

निवृत्तिरपवर्गः तत्परं प्रशान्तं तदक्षरं तद्ब्रह्म स मोक्षः--

विपापं विरजः शान्तं परमक्षरमव्ययम्
अमृतं ब्रह्मनिर्वाणं पर्यायैः शान्तिरुच्यते।
मोक्षो रजस्तमोभावाद्बलवत्कर्मसंक्षयात्
वियोगः सर्वसंयोगैरपुनर्भव उच्यते।
स्मृतिः सत्सेवनाद्यैश्च धृत्यन्तैरुपजायते
स्मृत्वा स्वभावं भावानां स्मरन्दुःखात्प्रमुच्यते।
एतत्तदेकमयनं मुक्तैर्मोक्षस्य दर्शितम्
अयनं पुनराख्यातमेतद्योगस्य योगिभिः।
सर्वं कारणवद्दुःखमस्वं चानित्यमेव च
नचात्मकृतकं तद्धि तत्र चोत्पद्यते स्वता।
यावन्नोत्पद्यते सत्या बुद्धिर्नैतदहं यया
नैतन्ममेति विज्ञाय ज्ञः सर्वमतिवर्तते।
लोके विततमात्मानं लोकं चात्मनि पश्यति
परावरदृशः शान्तिर्ज्ञानमूला न नश्यति।
पश्यतः सर्वभावाद्धि सर्वावस्थासु सर्वदा
ब्रह्मभूतस्य संयोगो न शुद्धस्योपपद्यते।
तस्मिंश्चरमसंन्यासे समूलाः सर्ववेदनाः
ससंज्ञा ज्ञानविज्ञाना निवृत्तिं यान्त्यशेषतः।
तत्र प्रधानमसक्तं सर्वसत्तानिवृत्तौ निवर्तते

अतः परं ब्रह्मभूतो भूतात्मा नोपलभ्यते
निःसृतः सर्वभावेभ्यश्चिह्नं यस्य न विद्यते
नात्मनः करणाभावाल्लिङ्गमप्युपलभ्यते
स सर्वकरणायोगान्मुक्त इत्यभिधीयते।

जगदुत्पत्तिप्रकारश्चेत्थं—

जायते बुद्धिरव्यक्ताद्बुद्ध्याऽहमिति मन्यते
परं खादीन्यहङ्कारादुत्पद्यन्ते यथाक्रमम् (च०शा० १–६६।)

बुद्धीन्द्रियाणां कर्मेन्द्रियाणां चोत्पत्तिप्रकारोऽत्थं वेदान्तानुगामी—

१ अव्यक्तम् (आत्मा सगुणः)
|
२ बुद्धिः (महत्तत्वम्) ८ प्रकृति
|
३ अहङ्कारः
|
४———५———६———७———८

| आकाश, | वायु, | तेज, | जल, | पृथिवी, | |
|---|---|---|---|---|---|
| शब्द | स्पर्श | रूप | रस | गन्ध | मन |
| श्रोत्र | त्वक् | नेत्र | रसन | घ्राण | |
| वाक् | पाणि | पाद | पायु | उपस्थ | |

१६ विकृति

खादीनि बुद्धिरव्यक्तमहङ्कारस्तथाष्टमः
भूतप्रकृतिरुद्दिष्टा, (च०शा० १–६३)
बुद्धीन्द्रियाणि पञ्चैव पञ्च कर्मेन्द्रियाणि च
समनस्काश्च पञ्चार्था विकारा इति संज्ञिताः (च०शा० १–६४)
लयश्चोत्पत्तेर्विपरीतः पुरुषः प्रलये चेष्टैः पुनर्भावै-
र्वियुज्यत इत्युक्तः (च. शा. १–६७)

यदि च कर्ता वेदिता पुरुषो न स्याच्चेत् ज्ञानमज्ञानं सत्यानृते वेदाः शुभाशुभे कर्मणी शरीरं सुखदुःखे गत्यागती वाक् विज्ञानं शास्त्राणि जन्म-मृत्यू बन्धमोक्षौ नस्युस्तदुक्तं—

भास्तमः सत्यमनृतं वेदाः कर्म शुभाशुभम् ।
न स्युः कर्ता च बोद्धा च पुरुषो न भवेद्यदि ॥
नाश्रयो न सुखं नार्तिर्न गतिर्नागतिर्न वाक् ।
न विज्ञानं न शास्त्राणि न जन्म मरणं न च ॥
न बन्धो न च मोक्षःस्यात्पुरुषो न भवेद्यदि ।
कारणं पुरुषस्तस्मात्कारणज्ञैरुदाहृतः ॥
न चेत्कारणमात्मा स्याद्भादयः स्युरहेतुकाः ।
न चैषु संभवेज्ज्ञानं न च तैः स्यात्प्रयोजनम् ॥
कृतं मृद्दण्डचक्रैश्च कुम्भकाराद्विना घटम् ।
कृतं मृत्तृणकाष्ठैश्च गृहकाराद्विना गृहम् ॥
यो वदेत्स वदेद्देहं संभूय करणैः कृतम् ।
विना कर्तारमज्ञानाद्युक्त्यागमबहिष्कृतः ॥
कारणं पुरुषः सर्वैः प्रमाणैरुपलभ्यते ।
येभ्यः प्रमेयं सर्वेभ्य आगमेभ्यः प्रमीयते ॥
न ते तत्सदृशास्त्वन्ये पारंपर्यसमुत्थिताः ।
सारूप्याद्ये त एवेति निर्दिश्यन्ते नवा नवाः ॥
भावास्तेषां समुदयो निरीशः सत्वसंज्ञकः ।
कर्ता भोक्ता न स पुमानिति केचिद्व्यवस्थिताः ॥
तेषामन्यैः कृतस्यान्ये भावाभावैर्नवाः फलम् ।
भुञ्जते सदृशा प्राप्तं यैरात्मा नोपदिश्यते ॥
करणानन्यता दृष्टा कर्तुः कर्ता स एव तु ।
कर्ता हि करणैर्युक्तः कारणं सर्वकर्मणाम् ॥
निमेषकालाद् भावानां कालः शीघ्रतरोऽत्यये
भग्नानां न पुनर्भावः कृतं नान्यमुपैति च ।
मतं तत्वविदामेतद्यस्मात्तस्मात्सकारणम्
क्रियोपभोगे भूतानां नित्यः पुरुषसंज्ञकः ॥

अहङ्कारः फलं कर्म देहान्तरगतिः स्मृतिः
विद्यते सति भूतानां कारणे देहमन्तरा ॥
व्यक्तमैन्द्रियकं चैव गृह्यते तद्यदिन्द्रियैः
अतोऽन्यत्पुनरव्यक्तं लिङ्गग्राह्यमतीन्द्रियम् ।
प्राणापानौ निमेषाद्या जीवनं मनसोगतिः
इन्द्रियान्तरसञ्चारः प्रेरणं धारणं च यत् ॥
देशान्तरगतिः स्वप्ने पञ्चत्वग्रहणं तथा
दृष्टस्य दक्षिणेनाक्ष्णा सव्येनावगमस्तथा ।
इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं प्रयत्नश्चेतना धृतिः
बुद्धिः स्मृतिरहङ्कारो लिङ्गानि परमात्मनः ॥
यस्मात्समुपलभ्यन्ते लिङ्गान्येतानि जीवतः
न मृतस्यात्मलिङ्गानि तस्यादाहुर्महर्षयः ।
शरीरं हि गते तस्मिन्शून्यागारमचेतनम्
पञ्चभूतावशेषत्वात्पञ्चत्वगतमुच्यते ॥

अवसर से आत्मनिरूपण प्रारंभ करते हैं। इन्द्रिय और अर्थ के सन्निकर्ष से जन्य ज्ञान पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश, काल दिग् और मन इन द्रव्यों से अतिरिक्त किसी द्रव्यविशेष में रहता है क्योंकि उपयुक्त आठ द्रव्यों में उक्त ज्ञान नहीं रहता और ज्ञान गुण है, गुण का धर्म किसी द्रव्यविशेष में आश्रित रहना है अत: जब ज्ञान गुण है और आठ द्रव्यों में नहीं पाया जाता तब अतिरिक्त नवम द्रव्य में माना जायगा। इस प्रकार नवम द्रव्य रूप आत्मा की सिद्धि अनुमान द्वारा होती है। ज्ञान मानस प्रत्यक्ष है और भूतों के गुण रूपादि मानस प्रत्यक्ष नहीं हैं अतः ज्ञान भूतों का गुण नहीं हो सकता, ज्ञान विशेष गुण है अत एव दिग् काल का गुण भी नहीं हो सकता। क्योंकि दिगादि में विशेष गुण नहीं माना गया है। इस प्रकारके तर्क से ज्ञान आत्माका गुण है यह बात सिद्ध होती है। औपनिषदों के मत में आत्मा ज्ञानरूप माना गया है। परन्तु यहां आत्मा को ज्ञानरूप गुण का अधिकरण द्रव्य माना है। आत्मा न सगुणः इस वाक्य से चरक में भी आत्मा को सगुण बताया है। सत्वभूत-गुणेन्द्रियैश्चैतन्ये कारणम् इस वाक्य से सत्व—मन, बुद्धि, अहंकार, इनके गुण रज, सत्व और तम. भूतों के गुण शब्दादि और चक्षुरादि इन्द्रियां इनके द्वारा आत्मा के चैतन्य की अभिव्यक्ति होती है। इसी सिद्धान्त के आधारपर यह बात सरलतया समझी जा सकती है कि आत्मा के सर्वव्यापक होने पर भी सर्वत्र चेतनता का प्रकाश नहीं होता। इसी बात को आत्मा ज्ञः करणैर्योगात् इत्यादि से कहा है इसका भावार्थ यह है करणों के संयोग से आत्मा ज्ञाता होता है। अगर करणों में दोष हो अथवा करणों का विषय अथवा मन से संयोग न हो तो आत्मा में ज्ञान नहीं होता। इस प्रकार आत्मा में सार्वत्रिक ज्ञानके न होने से आत्मा में ज्ञानाभाव की आशंका नहीं करनी चाहिये। आत्मा के सर्व व्यापक होने से उसका गुण भी सर्वव्यापक होसकता है परन्तु जिन कारणों के द्वारा ज्ञानकी अभिव्यक्ति मानी गई है उन कारणों के अभाव में कार्यात्मक ज्ञानकी अभिव्यक्ति नहीं होती।

इन्द्रियों के अभाव में आत्मा को कार्यात्मक ज्ञान का अभाव माना गया है क्यों कि जो क्रिया जिन भावों के अधीन होती है उन भावों के

अभाव में उस क्रिया का होना असम्भव है। जिस प्रकार घटनिर्माण कला में कुशल कुलाल यद्यपि घटनिर्मिति चतुर है फिरभी मृत्तिकाके अभाव में वह क्या कर सकता है ठीक उसी प्रकार कारणों के अभाव में आत्मा को बाह्य विषयों का ज्ञान कैसे हो सकता है परन्तु बाह्य ज्ञान के न होने से हम आत्मा में ज्ञान का सार्वत्रिक अभाव नहीं कह सकते। इन्द्रियों को और चञ्चल मन को आत्मवश करके आत्मज्ञ मनुष्य अपने ज्ञान में स्थिर होता है। यहां इन्द्रिय और मनकी प्रवृत्ति के बिना भी आत्माके ज्ञान की स्वीकृति है।

सर्व प्रकार के इन्द्रियों के व्यवहार वाणी और चेष्टाओं से रहित होकर स्वप्नावस्था में स्वाप्निक विषयों का ज्ञान और तज्जन्य सुखदुःख का अनुभव करता है इसलिये भी आत्मामें ज्ञानका नित्य अस्तित्व सिद्ध होता है।

आत्माके वाचक पर्याय शब्दों में ज्ञ, साक्षी, इत्यादि आत्मा में ज्ञानके नित्य अस्तित्व का बोध कराते हैं।

आत्मा ज्ञ, सर्व पदार्थों की प्रकृति और द्रष्टा माना गया है क्योंकि सर्व प्रकार के भावों की उत्पत्ति आत्मसाक्षिक मानी गई है। इस प्रकार आत्मा के ज्ञानाधार रूप की सिद्धि की गई है।

अब निर्विकारता का निर्वचन करते हैं। निर्विकार का अर्थ है निर्दोष। विकार—जन्म, अस्तित्व, विपरीत परिणाम, वृद्धि, क्षय और नाश इस प्रकार छः प्रकार के होते हैं। इन छः प्रकार के विकारों से रहित आत्मा होता है अतः निर्विकार माना गया है। निर्विकार का अर्थ रागद्वेषादि प्रत्येक प्रत्येक प्रकार के द्वन्द्वों से रहित होना भी माना गया है।

उपर्युक्त ज्ञानाधार और निर्विकार आत्मा अद्वितीय एक और जन्म-मरण से रहित होता है। इस आत्मा के अनादि होने से कभी भी उत्पत्ति नहीं मानी गई है।

यह आत्मा व्यापक और अतीन्द्रिय है और यह किसी लक्षण से वेद्य नहीं है, क्योंकि किसी प्रकार विशेषविशिष्ट वस्तुका ही लक्षण से ग्रहण हो सकता है

परन्तु आत्मा तो निर्विशेष है अतः उसका किसी लक्षण से ग्रहण नहीं हो सकता है।

यही चेतनाधातुरूप परमात्मा सत्वरूप उपाधि से विशिष्ट होकर जगत् की उत्पत्ति, स्थिति और लय और विविध देव तिर्यक् मनुष्यादि शरीरों को धारण करता है। इसी को विश्वकर्मा और विश्वरूप कहा जाता है।

चेतनाधातुरूप परमात्मा सत्वरूप करण के द्वारा गुणग्रहण करने के लिए प्रवृत्त होता है और हेतु, कारण, निमित्त, अक्षर, कर्ता, मन्ता, वेदिता, बोद्धा, द्रष्टा, धाता, ब्रह्मा, विश्वकर्मा, विश्वरूप, पुरुष, प्रभव, अव्यय, नित्य, गुणी, ग्रहण, प्रधान, अव्यक्त, जीव, ज्ञ, पुद्गल, चेतनावान्, विभु, भूतात्मा, इन्द्रियात्मा और अन्तरात्मा इस प्रकार के नामों का भागी होता है।

प्रलय के अनन्तर सृष्टि करने की इच्छा से अक्षरभूत आत्मा सत्वरूप उपादान को लेकर पहले आकाश की सृष्टि करता है। इसी प्रकार देहग्रहण के लिए प्रवृत्त होते समय भी पहले आकाश का ग्रहण करता है।

गर्भात्मा ही अन्तरात्मा है इसी को जीव कहते हैं। निर्विकार परमात्मा समस्त भूतों में निर्विशेष रूप से विद्यमान है, परन्तु सत्व और शरीर के भेद से विशेष की उपलब्धि होती है।

इसी को राशिपुरुष, कर्मपुरुष, संयोगपुरुष इत्यादि शब्दों से भी कहते हैं।

पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश और अव्यक्त ब्रह्म इन छः धातुओं के संघात को षड्धात्वात्मक पुरुष कहा है।

इसी को उपादानभेद से चतुर्विंशतिक भी कहा है। यहां पुरुष शब्द के निर्वचन में पांच भूतों का ग्रहण किया है। इनसे शब्दादि पांच विषय और दश इन्द्रियों का भी भौतिक होने के कारण ग्रहण समझना चाहिए। चेतना शब्द से अवशिष्ट मन, बुद्धि, अव्यक्त (आत्मा) तथा अहंकार का भी ग्रहण समझना।

मन, दश इन्द्रियां, अर्थ और प्रकृति ये चौबीस तत्व हैं, यहां पांच ज्ञानेन्द्रिय, पांच कर्मेन्द्रिय और मन सहित पांच विषय इस प्रकार सोलह विकार और आकाशादि पांच भूत बुद्धि आत्मा और अहंकार इस प्रकार आठ प्रकृति मिल के तत्व चौबीस कहे हैं।

यह राशिपुरुष उत्पत्तिशील है, मोह, इच्छा, द्वेष और कर्म से उत्पन्न होता है।

इसी जीवात्मा में संसर्ग से कर्म, फल, ज्ञान, मोह, सुख, दुःख, जीवन, मरण इत्यादि सब माना जाता है।

सुख और दुःख का कर्ता जीवात्मा ही माना गया है। क्योंकि संयोगपुरुष में वेदनावशात् विशेष माना जाता है। यह जीवात्मा भी विभु है। आत्मा के सर्वव्यापक होने पर भी देहस्थित तत्तदिन्द्रियों द्वारा ही विषयों का ज्ञान होता है। सभी स्थलों के सभी विषयों का ज्ञान बिना इन्द्रियों के नहीं हो सकता।

मन के समाहित करने से तिरोहित वस्तुओं का ज्ञान होता है अतः आत्मा सर्वव्यापक है।

देहजनक कर्मानुकूल मन के साथ नित्य सम्बन्धवाला और एक योनि में रहा हुआ आत्मा को सर्व योनिगत जानना चाहिये।

जीवात्मा स्वप्रयत्न से ही विविध कर्मों द्वारा अपने को अनेक योनियों के बन्धन में बांधता है इसको बांधने वाला कोई अन्य नहीं है जितात्मा और जितेन्द्रिय होकर चित्त के समाधान द्वारा समस्त बन्धनों का उच्छेद करता है और कर्म भी करता है और फल भी भोगता है।

आत्मा का आदि है नहीं और शरीरों की पूर्व शरीरों के द्वारा उत्पत्ति की परंपरा भी अनादि है। इस प्रकार आत्मा और क्षेत्र दोनों के अनादि होने से दोनों में से किसी एक के दूसरे से पूर्व होने का निश्चय नहीं हो सकता।

आत्मा और शरीर के संघात की परंपरा अनादि काल से ही चली आरही है और स्थूल शरीर के अभाव में सूक्ष्म शरीर के साथ तो आत्मा का संसर्ग बना ही रहता है। इस प्रकार आत्मा को कदाचिदपि शरीर वियोग का संभव ही नहीं है। मन बुद्धि, अहंकार विकार और कर्म इन सबों का आत्मा के साथ हमेशा संसर्ग बना रहता है। यह संसर्ग अनादि है परन्तु सान्त है अर्थात् मोक्षकाल पर्यन्त यह संसर्ग स्थायी रहता है।

इस प्रकार की आत्मा की समस्त गतिविधि का मुख्य कारण अनेक दोषों से दूषित मन और बलवती कर्म प्रवृत्ति ( जिसके मूलमें मोह इच्छा द्वेष मुख्य हैं ) है ।

अहंकारादि दोषों से घुमाया जाता जीवात्मा कर्म प्रवृत्ति को जो कि पापका मूल है छोड नहीं सकता । रजोगुण और तमोगुण के कारण अव्यक्त और व्यक्तावस्था में आत्मा चक्रवत् भ्रमण करता है ।

जिन जीवात्माओं की प्रवृत्ति विषयों के द्वन्द्वों में आसक्तिपूर्ण होती है और जो अहंकार के पराधीन होते हैं उनके उदय—जन्म और प्रलय—मरण बने रहते हैं । जो सत्पुरुष इनसे विपरीत प्रवृत्तिवाले होते हैं उनका सद्यः मोक्ष होता है ।

मृत्यु और जन्म तो वाहनरूप शरीर द्वारा आत्मा में औपचारिक ही है । आत्मा के सर्व व्यापक होने के कारण सर्वदाविद्यमान् आत्मा की अवस्थान्तर प्राप्ति को ही जन्म मरण कहते हैं ।

इस प्रकार गति आगति सूक्ष्म देह से होती है । कहा है सूक्ष्म चारभूत आत्मा के साथ गर्भ में प्रविष्ट होते हैं और गर्भस्थ व्यक्तियों के आकार और बुद्धियों के भेद कर्मवशात् होते हैं ।

तृष्णा ही समस्त दुःखों का कारण है और समस्त तृष्णाओं का परित्याग ही समस्त दुःखों के दूर करने का साधन है, रेशम बनानेवाला कीड़ा जैसे अपना नाश करनेवाले तन्तुओं को पैदा करता है वैसे अज्ञानी जीव विषयों में तृष्णा ही किया करता है ।

जो विद्वान् पुरुष विषयों को अग्नि सदृश जान कर उनसे परावृत्त होता है उसको दुःख प्राप्ति—जन्ममरण नहीं होती ।

बाह्येन्द्रिय और मन और विषयों का संसर्ग सुख दुःख की संवेदना का कारण है ; सुख, दुःख के अनुभव से इच्छा और द्वेषात्मक तृष्णा की प्रवृत्ति होती है और इस प्रकार की विषयविषयिणी तृष्णा से सुख दुःख की प्राप्ति होती है ।

निवृत्ति का नाम अपवर्ग है और इसी का नाम परब्रह्म है।

रजोगुण और तमोगुण के अभाव से बलवत् कर्म के क्षय और सर्व विषयों के वियोग से मोक्ष होता है जिसका अर्थ अपुनर्भव है।

सत्पुरुषों की सेवा इत्यादि से सर्व विषयों का स्वाभाविक मिथ्यात्व मालूम पडता है और मनुष्य दुःखमुक्त होता है।

मुक्त पुरुषों ने यहां एक मोक्ष मार्ग और योगियों ने योगका परम मार्ग बतलाया है।

समस्त उत्पत्तिशील पदार्थ दुःखरूप और अनित्य हैं। वे आत्मा से जन्य नहीं हैं फिरभी उनमें अध्याय वशात् स्वत्वबुद्धि होती है।

जब ममता और अहंता का अध्यास दूर होजाता है और सत्य ज्ञान उत्पन्न होता है तब वह दुःख से परे हो जाता है।

सम्पूर्ण विश्वमें अपने व्यापक आत्माको और अपने आत्मा में सम्पूर्ण विश्व को देखनेवाले पुरुष की ज्ञानमूलक शान्ति का नाश नहीं होता है।

समस्त पदार्थोंकी सम्पूर्ण अवस्थाओं को जाननेवाले ब्रह्मभूत पुरुष का विषय संसर्ग नहीं होता।

परमसंन्यास की अवस्था में समस्तवेदनाओं का नाम रूप सहित मूलतः उच्छेद हो जाता है और आत्मा भी मुक्त हो जाता है।

इस मुक्त आत्मा का कोई लक्षण न होने से इसकी उपलब्धि नहीं होती इसको कोई करण न होनेसे लिंग मिलता नहीं है तथा अलिंग होनेसे मुक्त कहा जाता है।

जगत् उत्पत्ति की प्रक्रिया इस प्रकार है—

अव्यक्त से बुद्धि–महत्तत्व की उत्पत्ति होती है बुद्धि से अहंकार उत्पन्न होता है और अहंकार से आकाशादिकों की उत्पत्ति होती है।

यह ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रियों की उत्पत्ति वेदान्त के अनुसार है।

आकाश वायु, तेज, जल, पृथ्वी, बुद्धि–महत्तत्व–अव्यक्त–आत्मा और अहंकार ये आठ भूत प्रकृति हैं।

पांच ज्ञानेन्द्रिय, पांच कर्मेन्द्रिय, शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध, और मन ये सोलह विकार हैं।

लयका क्रम उत्पत्तिक्रम से उलटा है।

अगर कर्ता और ज्ञाता पुरुष का अस्तित्व न माना जाय तो प्रतिभा, मोह, सत्य, असत्य, वेद शुभाशुभ कर्म, शरीर, सुख, दुःख, गति, आगति, वाणी, विज्ञान, शास्त्र, जन्म, मरण, बन्ध और मोक्ष इनका भी अस्तित्व न होगा। यदि उसको कारण न माना जाय तो उक्त प्रतिभादि अहेतु होंगे। इनके विषय में ज्ञान न होगा और उनका प्रयोजन भी नहीं रहेगा, इसलिए कारण को जानने-वाले महापुरुषों ने पुरुष का ही कारण माना है।

जो यह कहते हैं कि आत्मनिरपेक्ष केवल पञ्चभूत समुदाय से ही देह बना है वे यह भी कह सकते हैं कि कुंभकार के बिना ही मिट्टी, दण्ड और चक्र से घट बन गया और मिट्टी, तृण और काष्ठ से गृह बन गया। वे अज्ञानी युक्ति और शास्त्र से बहिष्कृत हैं क्योंकि जिन प्रमाणों से प्रमेय की सिद्धि होती है उनसे यह सिद्ध है कि चेतनाधातु पुरुष ही कारण है। कुछ परंपरावादी यह कहते हैं कि मातृ पितृ परंपरा से पैदा होने वाले पुरुष पूर्व सदृश होते हैं किन्तु वे पूर्व के नहीं होते वे तो नये नये होते हैं और आत्मतत्व रहित पञ्चधातु समुदाय मात्र सत्वसंज्ञक ही कर्ता भोक्ता है चेतनाधातु पुरुष की अस्तिता ही नहीं है।

इस तरह जो आत्मा का अस्तित्व स्वीकार नहीं करते उनके मतसे एक के द्वारा किये हुए कर्म का फल दूसरा भोगता है।

वास्तविकता यह है कि परिणाम प्राप्त करने वाले नवीन नवीन करणों में विभिन्नता होते हुए भी कर्ता आत्मा तो नवीन नहीं किन्तु वही रहता है अर्थात् करणों में परिवर्तन होता है पर आत्मा में नहीं होता। कर्ता करणों से युक्त होकर समस्त कर्मों का कारण होता है।

तत्वज्ञों का यह निश्चय है कि समस्त भाव प्रतिक्षण भग्न होते हैं भग्न भाव पुनः पैदा नहीं होते और अन्य कृतकर्म अन्य को भोगना नहीं पड़ता, नित्य पुरुष ही समस्त भावों का कारण है, वह ही कर्म करता व कर्म का फल भोगता है। वह बिना देह के भी अहंकार कर्म कर्मफल देहान्तर गति और स्मृति इनसे युक्त रहता है।

अनादि पुरुष उत्पत्ति रहित होकर समुदायात्म पुरुष की उत्पत्ति होती है, जिसका इन्द्रियों से ज्ञान होता है वह व्यक्त और नहीं होता वह अव्यक्त होता है। आत्मा ही अव्यक्त है और शेष सब व्यक्त हैं। आत्मा केवल लिंगग्राह्य और अतीन्द्रिय है।

उच्छ्वास, निःश्वास, निमेष, उन्मेष आदि, मनकी देशान्तर और इन्द्रियान्तर में गति, मनका प्रेरण, धारण, स्वप्न में देशान्तर में गति, मरण का ज्ञान, दाहिनी आंख से देखे हुए पदार्थ को बांई आंख से देखने पर यह वह ही है ऐसा ज्ञान, इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख, प्रयत्न, ज्ञान, धृति, बुद्धि, स्मृति और अहंकार ये सब जीवित शरीर में ही पाये जाते हैं, अतः ये आत्मा के लिंग हैं ऐसा महर्षियों का निश्चय है।

जब यह आत्मा चला जाता है तब शून्य घट के समान अचेतन शरीर केवल पांच भूतरूप रह जाता है अतः इसको पञ्चत्व को प्राप्त हुआ कहा जाता है।

॥ अथ मनोनिरूपणम् ॥

**सुखादिसाक्षात्कारस्य करणं मन उच्यते ।**
**अस्पर्शमणु चानन्तं प्रत्यात्मनियतत्वतः ॥**

भाषा—

मन स्पर्श रहित और अणु परिमाणवाला होता है। प्रत्येक आत्मा का भिन्न भिन्न मन होनेसे मन अनन्त होते हैं। मन को सुखादि साक्षात्कार का करण (इन्द्रिय) भी माना गया है।

---

टिप्पणी—

मनः सद्भावे प्रमाणमनुमानं—सुखादिसाक्षात्कारः करणसाध्यो जन्यसाक्षात्कारत्वाच्चाक्षुषसाक्षात्कारवत्, तच्च मनः।

**लक्षणं मनसो ज्ञानस्याभावो भाव एव च ।**
**सति ह्यात्मेन्द्रियार्थानां सन्निकर्षे न वर्तते ।**
**वैवृत्त्यान्मनसो ज्ञानं, सान्निध्यात्तच्च वर्तते ॥**

भाषा—

अतीन्द्रिय होने से मन, विषय ज्ञान के भाव और अभाव से अनुमेय है क्योंकि आत्मा, इन्द्रिय और विषय का परस्पर संयोग होने पर भी मनके सान्निध्याभाव में ज्ञानाभाव, और सान्निध्य से ज्ञान देखा जाता है, अतः ज्ञान का भाव और अभाव ही मनके अनुमानमें साधक होता है।

---

टिप्पणी—

अतीन्द्रियत्वान्मनो न प्रत्यक्षगोचरम् केवलमनुमानेन सिषाधयिषुर्लिङ्गमाह-लक्षणमिति। ज्ञानस्याभावो भावश्च मनसो लक्षणं तदन्वयव्यतिरेकानु-

विधायित्वाद्गमको भवति तदेवाह–ज्ञानजनकसामग्रीषु आत्मनः, चक्षुरादीन्द्रियाणां रूपाद्यर्थानां सन्निकर्षे सत्यपि विद्यमानेऽपि ज्ञानं सन्निकर्षजन्यं ज्ञानं न वर्तते ज्ञानस्याभावो भवति, एवं मनसो वैवृत्याद्वृत्यन्तरव्यापृतत्वादसंयोगाद्वा-ज्ञानाभावो भवति, तच्च ज्ञानं सान्निध्यान्मनसः, इन्द्रियेण सम्बन्धाद्वर्तते, ज्ञानस्य भावो भवति सोयं भावोऽभावश्च मनसो लक्षणं मनोनुमितिसाधनम्। तथा-हि—यदा युगपदिन्द्रियार्था इन्द्रियैः संयुज्यन्ते तदा कचिदिन्द्रियार्थेन ज्ञानं भवति कचिच्च न भवतीति दृष्टं तेन इमौ ज्ञानभावाभावौ, आत्मेन्द्रियार्थ-सन्निकर्षेपि किमपि ज्ञानकारणान्तरं दर्शयतः, यच्च तत्कारणान्तरं तन्मन इति, तथाच तस्य वृत्यन्तरव्यासक्तत्वे असंयुक्तत्वे वा ज्ञानं न जायते जायते च संयुक्तत्व एव, उक्तं च–आत्मेन्द्रियार्थसन्निकर्षे ज्ञानस्याभावो भावश्च मनसो लिङ्गम् ( वै० सू० ३-२-१ ) युगपज्ज्ञानानुत्पत्तिर्मनसो लिङ्गम् ( न्या० सू० १-१-१६ ) युगपच्च खलु घ्राणादीनां गन्धादीनां च सन्निकर्षेषु सत्सु युगपद्भानानि नोत्पद्यन्ते तेनानुमीयते, अस्ति तत्तदिन्द्रियसंयोगि सहकारि निमित्तान्तरमव्यापि यस्यासन्नि-धेर्नोत्पद्यते ज्ञानं सन्निधेश्चोत्पद्यते ( वात्स्यायनः ) इति।

तत्रात्म ( मनः ) प्रत्यक्षाः सुखदुःखेच्छाद्वेषादयः॥

( च० वि० ८-३६ )

रूपादिभ्यश्च विषयान्तरं सुखादयः, चक्षुरादिभिः सुखादयो न गृह्यन्ते इति करणान्तरेण भवितव्यं, यच्च सुखाद्युपलब्धौ करणं तच्च मनः, तदुक्तं आत्मे-न्द्रियमनोर्थसन्निकर्षात्तु सुखदुःखे ( वै० सू० ५-२-१५ ) साक्षात्कारे सुखादीनां करणं मन उच्यते ( भा० प० ) इति।

**अणुत्वमथ चैकत्वं द्वौ गुणौ मनसः स्मृतौ॥**

( च० शा० १-१६ )

भाषा—

**अणुत्व, और एकत्व ये दो गुण मनके माने गये हैं। अर्थात् मन एक और अणु है।**

टिप्पणी—

स्वार्थेन्द्रियार्थसङ्कल्पव्यभिचरणाच्चानेकमेकस्मिन्पुरुषे सत्वं सत्वगुणयोगाच्च, न चानेकत्वं न ह्येककालमनेकेषु प्रवर्तते तस्मान्नेककाला सर्वेन्द्रियप्रवृत्तिः, ( च० सू० ८–५ ) एकमेव मनो यदा धर्मं चिन्तयेत्तदा धर्मचिन्तकं यदा कामं चिन्तयेत्तदा कामचिन्तकमित्येवं स्वार्थ–चिन्त्यादि–व्यभिचरणे, यदा रूपं गृह्णाति तदा रूपग्राहकं, यदा गन्धं गृह्णाति तदा गन्धग्राहकमिति इन्द्रियार्थव्यभिचरणे, कदाचिन्ममेदमुपकारकमिति गुणकल्पकं, कदाचिन्ममेदमपकारकमिति दोषकल्पकमिति सङ्कल्पव्यभिचरणे, तथा यदा क्रोधादिमद्भवति तदा रजोगुणं, यदा अज्ञानभयादिमद्भवति तदा तमोगुणं, यदा सत्यशौचादिमद्भवति तदा सत्वगुणमिति गुणव्यभिचरणे, अभिन्नमपि भिन्नमिव व्यपदिश्यते। तदुक्तं "यद्गुणं चाभीक्ष्णं पुरुषमनुवर्तते सत्वं तत्सत्वमेवोपदिशन्ति बाहुल्यानुशयात्" ( च० सू० ८–६ ) नानाविधानि खलु सत्वानि तानि सर्वाणि एकपुरुषे भवन्ति न च भवन्त्येककालमेवं तु प्रायोवृत्त्याह, ( च० शा० ३–१३ ) देवदत्तयज्ञदत्तविष्णुमित्रेषु शरीरिषु अनेकं मनः, एककालं युगपदनेकेषु रूपादिज्ञानेषु प्रवर्त्तमानं दृश्यते तथैव यदि एकस्मिन्पुरुषे बहूनि मनांसि स्युस्तान्यपि युगपद्रूपादिज्ञाने प्रवर्त्तेरन्, न तु तथा दीर्घशष्कुलीभक्षणे युगपत्पञ्चज्ञानोत्पत्तिप्रतीतिस्तु अलातचक्रदर्शवद्युगपदुत्पलपत्रशतव्यक्तिभेदज्ञानवद्भ्रान्तिरेव, एवं मनसो विभुत्वे सर्वदा युगपत्सर्वेन्द्रियैः संयोगसत्त्वे युगपद्रूपादीनां सर्वेषां ज्ञानं स्यान्न च भवति, तस्मादेकमणु च मनः। तदुक्तं ज्ञानायौगपद्यादेकं मनः ( न्या० सू० ३-२-५८ ) प्रयत्नायौगपद्याज्ज्ञानायौगपद्याच्चैकं मनः ( वै० सू० ३–२–३ ) तदभावादणु मनः ( वै० सू० ७-१-२३ ) यथोक्तहेतुत्वाच्चाणु, ( न्या० सू० ३–२–६१ )

**त्रिविधं खलु सत्वं शुद्धं राजसं तामसमिति ॥**

( च० शा० ४–३६ )

भाषा—

अन्तःकरण तीन प्रकार का होता है सात्विक, राजस और तामस।

**अचेतनं क्रियावच्च मनश्चेतयितापरः**
**युक्तस्य मनसा तस्य निर्दिश्यन्ते विभोः क्रियाः ।**
**चेतनावान्यतश्चात्मा ततः कर्ता निरुच्यते**
**अचेतनत्वाच्च मनः क्रियावदपि नोच्यते ॥**

( च० शा० १-७५-७६ )

भाषा—

मन अचेतन और क्रियावान् है किन्तु इसकी क्रियाशीलता चैतन्य आत्मा पर निर्भर है, विभु आत्मा जब इस मन से युक्त होता है तब मनकी क्रिया का आत्मा में आरोप किया जाता है। आत्मा चेतनावान् होने से अक्रिय होने पर भी कर्ता कहा जाता है और मन सक्रिय होने पर भी अचेतन होने से कर्ता नहीं कहा जाता।

---

टिप्पणी—

यदि मनश्चेतनं स्याच्छरीरमिदमात्ममनःसाधारणमुपभोगसाधनं भवेत् तथा च बहुनायकमिव राज्यमुन्मथ्येत, नचैवमेकाभिप्रायेणैव तस्य प्रवृत्ति-निवृत्तिदर्शनात् । प्रशस्तपादोप्याह–साधारणविग्रहवत्त्वप्रसङ्गादज्ञत्वमिति, तस्यात्मकरणत्वेनात्मपारतन्त्र्यं तच्छरीरस्य तन्त्रकमात्मसंयोगात् ( च० वि० ८–११९ ) इत्युक्तः।

**चिन्त्यं विचार्यमूह्यं च ध्येयं सङ्कल्प्यमेव च**
**यत्किञ्चिन्मनसो ज्ञेयं तत्सर्वमर्थसंज्ञकम् ॥**

भाषा—

चिन्त्य, विचार्य, ऊह्य ( तर्कयोग्य ) ध्येय, और सङ्कल्प के योग्य पदार्थ मनके विषय माने गये हैं।

---

टिप्पणी

मनोविषयमाह चिन्त्यमिति।

**इन्द्रियाभिग्रहः कर्म मनसः स्वस्य निग्रहः।**
**ऊहो विचारश्च,**

( च० शा० १-२१ )

भाषा—

इन्द्रियों में स्थिति, अपना नियमन, ऊह और विचार ये मनके कर्म हैं।

---

टिप्पणी—

मनसः कर्म आह इन्द्रियेति।

सुखदुःख इत्यादि का ज्ञान जिसके द्वारा होता है उस इन्द्रिय को मन कहते हैं।

महर्षि पुनर्वसु आत्रेय मनका अस्तित्व सिद्ध करने के लिये यह युक्ति रखते हैं—

ज्ञान का अभाव तथा भाव मन का लक्षण अर्थात् प्रमाण है। आत्मा, इन्द्रिय और विषय इन तीनोंके रहते हुए भी जब मन अन्य विषय में व्यापृत होता है तब ज्ञान नहीं होता और जब मन का भी सांनिध्य होता है तब ज्ञान होता है जैसे-जब हमारा मन अन्य विषये में लगा हुआ होता है तब हमारी आंख के सामने से कोई चीज चली जाती है तो भी हमें उसका ज्ञान नहीं होता। केवल हमारा मन जिस विषय में लगा हुआ होता है उसका ज्ञान होता है। इस प्रकार ज्ञान के अभाव और भाव से मन कोई पदार्थ है ऐसा निश्चय होता है। आत्मा, इन्द्रिय और विषय के रहते हुए भी जिसके विना ज्ञान नहीं होता उस पदार्थ का नाम मन है। अतीन्द्रिय मन की सिद्धि इस प्रकार अनुमान द्वारा होती है—रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, और शब्द इनके साक्षात्कार के लिये चक्षु, जिह्वा, नाक, त्वचा, और कान ऐसे बाह्य इन्द्रियां हैं जिनके द्वारा उन विषयों का ज्ञान होता है किन्तु सुखदुःख इत्यादि का अनुभव उपर्युक्त चक्षुरादि बाह्य इन्द्रियों द्वारा होता नहीं है अतः इनके सिवा उन ज्ञानों का कोई भी पृथक् साधन होना चाहिए वह है मन

अर्थात् जिसके द्वारा ये ज्ञान होते हैं उसको मन कहते हैं इसका दूसरा नाम अन्तःकरण है क्योंकि यह बाह्य करण नहीं है केवल आन्तर इन्द्रिय है।

अब यह मन एक है या अनेक इसका विचार करते हैं। मन कभी धर्म की चिन्ता करता है तब धर्मचिन्तक कहा जाता है और कभी काम की चिन्ता करता है तब कामचिन्तक कहा जाता है, इस प्रकार इन्द्रियों के विषय का भेद होता है, कभी मन यह मेरा उपकारक है ऐसा सोचता है तब गुण-संकल्पक होता है और कभी यह मेरा अपकारक है ऐसा सोचता है तब दोष-संकल्पक होता है। इस प्रकार संकल्प का भेद होता है, जब क्रोधादियुक्त होता है तब रजोगुणवाला, जब अज्ञान, भय आदि युक्त होता है तब तमोगुण वाला और जब सत्य शौच आदि युक्त होता है तब सत्वगुण वाला होता है। इस प्रकार गुण का भेद होता है, एक ही मन इस प्रकार अनेक रूप से कहा जाता है, कहा भी है कि दीर्घ काल तक मन जिस गुण वाला रहे उसके अनुसार वह आदमी उस गुण वाला कहा जाता है, ऊपर के कथनानुसार मनके अनेक भेद होते हैं और वह सब एक पुरुष में पाये जाते हैं फ़र्कमात्र इतना ही है कि वे एक काल में नहीं होते, एक काल में मन एक प्रकार का ही होता है। देवदत्त, यज्ञदत्त और विष्णुमित्र के शरीरों में मन अनेक हैं क्योंकि वे मन एक काल में रूपादि अनेक ज्ञान में प्रवृत्त देखे जाते हैं वैसे यदि एक पुरुष में अनेक मन होते तो वे सब एक काल में रूपादि के अनेक ज्ञानमें प्रवृत्त होने चाहिए किन्तु वैसा देखा जाता नहीं है, बड़ी पूरी के भक्षण में स्पर्श, रूप, गन्ध, रस और शब्द इन पांचों का एक साथ ज्ञान होने की जो प्रतीति होती है वह अलात चक्रदर्शन तथा कमल की सौ पंखुड़ियां का सूई द्वारा एक काल में भेदन के ज्ञान के समान भ्रान्तिरूप है, अर्थात् अलात, चक्ररूप न होते हुए भी उसकी गति की शीघ्रता से चक्रसा दिखता है और कमल की पंखुड़ियों का वेधन क्रमशः होता हुआ भी वेधन की शीघ्रता से एक साथ हुआ प्रतीत होता है वैसे पांचों इन्द्रियों के विषयों का ज्ञान एक साथ न होता हुआ भी शीघ्रता के कारण एक साथ हुआ प्रतीत होता है,—वस्तुतः यह भ्रान्ति है। जिस हेतु से मनकी एकता सिद्ध की जाती है उस हेतु से मनकी अणुता भी सिद्ध हो सकती है। जैसे

कि यदि मन अणु न होता तो एक मन का भी एक क्षण में अनेक इन्द्रियों के साथ संयोग हो सकता और एक साथ अनेक ज्ञान हो सकते किन्तु वैसा होता नहीं है अतः मन अणु है ऐसा निश्चय होता है।

मन में क्रिया देखी जाती है किन्तु वह क्रिया मनकी नहीं है क्योंकि मन तो जड़ है और आत्मा उसका प्रेरक है। मन को यदि चैतन्यरूप मानें तो शरीर में आत्मा और मन ऐसे दो चैतन्य हो जायंगे और उन दोनों के पृथक् पृथक् अभिप्राय के अनुरूप शरीर की एक काल में विरुद्ध चेष्टाएं होने की आपत्ति आवेगी, किन्तु अनुभव में तो एक के अभिप्राय के अनुकूल शारीरिक प्रवृत्ति निवृत्ति देखी जाती है अतः इच्छा करने वाला एक ही होना चाहिए ऐसा अनुमान होता है। और मनको आत्मा का करण कहा है कर्ता के अधीन ही करण रहता है वह स्वतन्त्र प्रवृत्ति नहीं कर सकता। आत्मसंयोग से ही वह शरीर का नियमन करता है ऐसा महर्षियों ने भी कहा है।

मन

| सामान्य गुण | विशेष गुण |
|---|---|
| संख्या | सत्व |
| परिमाण | रज |
| पृथक्त्व | तम |
| संयोग | ( सुखाद्युपलब्धिसाधनता ) |
| विभाग | |
| परत्व | |
| अपरत्व | |
| संस्कार ( वेग ) | |

अथ गुणनिरूपणम् ॥

## समवायी तु निश्चेष्टः कारणं गुण उच्यते ॥

भाषा—

जो द्रव्य में समवाय सम्बन्ध से रहता है, जो चेष्टा रहित एवं चेष्टा [ कर्म ] से भिन्न है जो स्वसमान गुण की उत्पत्ति में कारणरूप है उसको गुण कहते हैं।

---

टिप्पणी—

निरूपितं द्रव्यं गुणनिरूपणं च क्रमप्राप्तं तदेवाह समवायीति, समवायाधेयो यः समवायसम्बन्धेन द्रव्यमाश्रितः-द्रव्यमात्राधरः द्रव्यमाधारो गुणश्चाधेयः, गुणो हि द्रव्ये तिष्ठति न द्रव्यं गुणे, निर्गतश्चेष्टायाः-निश्चेष्टः, चेष्टानिर्गत्या चेह चेष्टाशून्यत्वं तथा चेष्टाव्यतिरिक्तत्वं चोच्यते, तेन चेष्टारूपात्कर्मणो व्यावृत्तिः ( चक्र० ) स्वसमानगुणोत्पत्तौ कारणं सगुणः, अत्र गुणराहित्यमपि बोध्यं गुणे गुणानङ्गीकारनियमात्, तदुक्तं "अथ द्रव्याश्रिता ज्ञेया निर्गुणा निष्क्रिया गुणाः" ( मुक्ता० ) "द्रव्याश्रय्यगुणवान् संयोगविभागेष्वकारणमनपेक्ष इति गुणलक्षणम्" ( वै० सू० १-१-१६ ) सामान्यवत्वे सति कर्मान्यत्वे च सति निर्गुणत्वं बोध्यम्।

( मुक्ता० )

## सार्था गुर्वादयो बुद्धिः प्रयत्नान्ताः परादयः।
## धर्माधर्मौ गुणाः प्रोक्तास्तथा सत्वं रजस्तमः ॥

भाषा—

शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध ये पांच अर्थ, गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, मन्द, तीक्ष्ण, स्थिर, सर, मृदु, कठिन, विशद, पिच्छिल, श्लक्ष्ण, खर, स्थूल, सूक्ष्म, सान्द्र, और द्रव इस प्रकार के बीस, एक बुद्धि, इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख और प्रयत्न ये पांच, और

परत्व, अपरत्व, युक्ति, संख्या, संयोग, विभाग, पृथक्त्व, परिमाण, संस्कार और अभ्यास ये दश, इस प्रकार सब मिलाकर इकतालीस और धर्म, अधर्म, सत्व रज और तम इस प्रकार छयालीस गुण माने गये हैं।

---

टिप्पणी—

संप्रति गुणान्निर्दिदिक्षुराह सार्था इति, अर्थाः शब्दस्पर्शरूपरसगन्धाः पञ्च तदुक्तं "अर्थाः शब्दादयो ज्ञेया गोचरा विषया गुणाः" ( च० शा० १–३१ ) गुर्वादयः—गुरु, लघु, शीत, उष्ण, स्निग्ध, रूक्ष, मन्द, तीक्ष्ण, स्थिर, सर, मृदु, कठिन, विशद, पिच्छिल, श्लक्ष्ण, खर, स्थूल, सूक्ष्म, सान्द्र, द्रवाः, विंशतिः ( च० सू० २५–३६ ) बुद्धिर्ज्ञानमित्येकः। अनेन स्मृतिचेतनाधृत्य-हङ्कारादीनां बुद्धिविशेषाणां ग्रहणम्। प्रयत्नोऽन्ते येषां ते, 'इच्छा द्वेषः सुखं दुःखं प्रयत्नः" ( च० शा० १ ) इति पञ्च, पर आदिर्येषां ते

"परापरत्वे युक्तिश्च संख्या संयोग एव च।
विभागश्च पृथक्त्वं च परिमाणमथापि च॥
संस्कारोऽभ्यास इत्येते गुणाः प्रोक्ताः परादयः॥" (च० सू० २६)

इति दश इत्येवं सम्मिलिता एकचत्वारिंशद्गुणा आयुर्वेदे महर्षिभिः प्रोक्ताः, चिन्त्यविचार्यादिमनोर्थोपीति योगीन्द्रनाथाभिप्रायः, एवं च सत्वरज-स्तमसां मनोगुणानां धर्माधर्मयोरपि परिग्रहो न्याय्य इति ममाभिप्रायः, सत्वं रजस्तमश्चेति त्रयः प्रोक्ता महागुणाः ( अ० सं० सू० १ ) तिर्यग्मानुषदेवेषु संचरन्ति धर्माधर्मनिमित्तं, नियतिं तथा ( सु० शा० १ ) इत्युक्तेः, तेषु केवलं पदार्थविज्ञानोपयुक्ताः सप्तविंशतिर्गुणा अत्र निरूपयिष्यन्ते, द्रव्यगुण-शास्त्रोपयुक्तास्तु तत्रैव करोहत्य द्रष्टव्याः।

१. शब्दः—

**श्रोत्रग्राह्यो गुणः शब्दो ध्वनिर्वर्ण इति द्विधा।**
**आकाशादिपञ्चवृत्तिराकाशस्य गुणो मतः॥**

भाषा—

शब्द का लक्षण कहते हैं—श्रोत्रेन्द्रिय द्वारा जानने योग्य गुण को शब्द कहते हैं। वह ध्वनि और वर्ण इस प्रकार से दो विभागों में विभक्त होता है। आकाश का गुण है और आकाश आदि पांच महाभूतों में रहता है।

---

टिप्पणी—

श्रोत्रग्रहणो योऽर्थः स शब्दः, आकाशस्य विशेषगुणः बाह्यैकेन्द्रियग्राह्यः, आकाशादिपञ्चीकृतपञ्चमहाभूतवृत्तिः, ध्वन्यात्मको वर्णात्मकश्चेति द्विधा, आद्यो भेरीमृदङ्गादौ प्रसिद्धः। द्वितीयः संस्कृतभाषादिरूपः।

२. स्पर्शः—

स्पर्शस्त्वगिन्द्रियग्राह्यो वायोर्वैशेषिको गुणः।
अनुष्णाशीतशीतोष्णकाठिन्यादिप्रभेदवान् ॥

भाषा—

स्पर्श त्वचा से ग्राह्य और वायु का विशेष गुण है। वह अनुष्णाशीत, शीत, उष्ण और काठिन्यादि भेद वाला है।

---

टिप्पणी—

त्वगिन्द्रियमात्रग्रहणो योऽर्थः स स्पर्शः, स च शीत, उष्ण, अनुष्णाशीत, कठिनादिभेदभिन्नः, शीतो जले, उष्णस्तेजसि, अनुष्णाशीतश्च पृथिवीवाय्वोः कठिनः-खरः पृथिव्याम्।

३. रूपम्—

रूपं चक्षुर्मात्रग्राह्यं तेजसस्तु गुणः स्मृतः।
तच्चा सप्तविधं

भाषा—

रूप, चक्षु इन्द्रिय से ग्राह्य और तेज का विशेष गुण है। वह सात प्रकार का है।

